गुलाम होगये बल्कि अगरेजी सभ्यता के भी। और ज्यो ज्यो उनकी यह गुलामी सास्कृतिक प्रभाव मे आती गई यह नवयुवक हिन्दू और मुसलमान दोनो ही सस्कृतियो को सन्देह और घणा की दृष्टि से देखने लगे।

ऐसे ही समय मे मुसलमानो मे सर सैयद अहमद और हिदुओ मे राजा राममोहनराय और स्वामी दयानन्द ने आख फाडकर अपने युवको की इस सास्कृतिक अधोगति को देखा और उनकी रक्षा करने की तत्परता दिखाई। सर सैय्यद अहमद ने अलीगढ मे मुस्लिम सस्कृति का एक केन्द्र स्थापित किया और उदू के माध्यम से नवीन मुस्लिम राष्ट्र का सगठन आरम्भ किया। राजा राममोहन राय और स्वामी दयानन्द ने ब्रह्मसमाज और आय समाज की स्थापना करके हिन्दू नवयुवको मे जो नवचेतना का बीज बोया, उसे हिदुओ ने अपनाया तो, परन्तु सन्देह की दृष्टि से देखा। जो सहयोग सर सैयद को नये मुस्लिम राष्ट्र के सगठन मे मिला वह सहयोग राजा राममोहन राय और स्वामी दयानन्द को नही मिला। फलत जहाँ मुस्लिम राष्ट एकीभूत होकर समुन्नत होने लगा वहाँ हिदू-राष्ट्र मे साम्प्रदायिकता की बू उत्पन्न होगई और उसकी बहुत-सी शक्ति आपस के सघप मे खच होने लगी। परन्तु, इसी समय मे काग्रेस के नाम से एक तीसरी सस्था विशुद्ध राजनतिक भावनाओ से खडी होगई। एक प्रकार से यह भी एक हिन्दू सस्था थी। नाम मात्र के एक दो मुसलमान इसमे सम्मिलित हुए। यद्यपि इस सस्था मे कोई दम न था और प्रारम्भ मे यह फैशनेबुल पढे लिखे लोगो का वार्षिक राजनैतिक मनोविनोद था। परन्तु धीरे-धीरे कुछ चुने हुए महावारणी पुरुष काग्रेस मे एकत्रित हुए और वह राजनैतिक चर्चा का प्रमुख विषय बनती गई। और साथ ही साथ उसमे हिन्दू और मुस्लिम दोनो ही विद्वान् अगरेजी के माध्यम से अगरेजी शासन और सभ्यता के विपरीत अपने भावो का प्रदशन करने लगे। चतुर अगरेजो ने तुरत ही भाप लिया कि लाड मैकाले ने जिस भावना से अगरेजी का माध्यम भारत मे प्रचलित किया था वह अब दूसरे रूप मे एक राष्ट्रीयता के रूप मे उदय होता चला जा रहा है और अगरेजो के लिये सबसे बडा खतरा बन रहा है।

लाड कजन जो कि अपने युग के बडे भारी राजनीतिज्ञ थे उन्होने

बडी बारीकी से यह सब देखा और तत्काल उन्होने एक नई योजना को जन्म दिया उनमे एक य थी कि भारत मे द्विराष्ट्र का सिद्धान्त स्थापित हो जाय। मताधिकार १ सरकारी नौकरिया मे, और अन्य विषयो मे भी अब सरकार बात-बात हिन्दू और मुस्लिम का पक्ष लगाने लगी।

बगालियो की एता को भग करने के लिये बगाल के भी दो टुकडे कर दिये गये। मुस्लिम हु बगाल को हिन्दु-बहु बगाल से पृथक् कर दिया गया, परन्तु यह काय स्य से पूव हुआ। इस समय तक हिन्दू और मुस्लिम द्विराष्ट्र भावना अच्छीरह पकने पाई थी। सभी लोग अपने को बगाली समझते थे, और सब मिलकर बगभग का विरोध किया। बगाल को उस समय एक कर दिया T, परन्तु अगरेजी राजनीति का यह द्विराष्ट्रवाद प्रधान यन्त्र बन गया र छोटी नौकरी से लेकर बडे से बडे महत्वपूण कार्या के लिये हिन्दू-मुस्लिम प्रश्न आम विवाद का प्रश्न बन गया, जिसे अगरेज बडे चाव से देखते रहयोकि उनके जीवन का वही एक सहारा था।

इसी समय प्र योरोप का युद्ध हुआ और उसमे पहली बार एशियाई जनो ने निभय र योरोपियन जातियो के साथ युद्ध किया। योरोपियन जनो को विवस्था मे भागते हुए देखा। इस युद्ध की समाप्ति एशिया मे साहस औआशा का प्रकाश लेकर आई। विज्ञान ने भी युग-परिवतन मे सहाय दी। साम्राज्यवाद की रूप रेखाये बदलने लगी और अब उसका अ सेनायें और युद्ध न रह गये। बल्कि अथ-साम्राज्य का एक नया रुप मय प्रकट हुआ जबकि योरोप की सब शक्तियो ने जीवन रक्षा केवलने आर्थिक बल के आधार पर की। परन्तु इसी समय रूस का श्र उसके सम्मुख आकर खडा हो गया। यह श्रम और पूँजी का सघ्र ही सारे विश्व मे ऐसा फैला कि इसने सहस्राब्दी के जमे हुए साम्रा की भावनाओ को छिन्न-भिन्न कर डाला। दूसरा विश्व युद्ध होना र हुआ। और उसमे रक्त की शुद्धता का दम्भ और राष्ट्रीयता का दलकर खाक हो गया। और उसके साथ ही योरोप के प्रभुत्व का सूय

परन्तु अब न केवल एशिया भर के लिये प्रत्युत सम्पूर्ण विश्व के लिये एक म स्थल बन गया था। योरोप की कोई शक्ति अब

एशिया के साम्राज्य का बोझ सहन नहीं कर सकती थी। परन्तु टूटता हुआ अगरेजी साम्राज्यवाद भारतवर्ष को छोडकर आत्मघात भी कैसे कर सकता था। उसने भारतवर्ष को जहर की एक वह डोज़ दी जिससे योरोप का सर्वनाश हुआ। दुर्भाग्य से भारत ने राष्ट्रीयता के सिद्धान्त को अपना लिया और अगरेज़ो के गुरगो को ऐसे अवसर मिल गये कि वे मुसलमानो को उत्तेजित करें कि वे हिन्दुस्तान के राष्ट्र मे सम्मलित न हो और वे अपना पृथक् एक राष्ट्र निर्माण करें।

मुहम्मद अली जिन्ना एक महा मेधावी और तेजस्वी मुसलमान था। यह दूसरा मुसलमान था जो सर सैय्यद के बाद पैदा हुआ। उसकी आत्मनिष्ठा और दृढता का अन्त न था। उसने स्पष्ट घोषणा की कि मुसलमान अल्पसंख्यक नही हैं। उनका पृथक् राष्ट्र है। उसकी पृथक् सभ्यता है, पृथक् संस्कृति है। उसमे हिन्दुओ का कोई हित नही है। हिन्दुओ से उनका कोई मेल, साम्या या समझौता नही हो सकता। और उन्हे पृथक देश पाकिस्तान चाहिये। मुस्लिम-बहु प्रदेश पाकिस्तान को दे जाने चाहिये। हिन्दुओ को जिन्ना की यह माग पसन्द न होना स्वाभाविक था। परन्तु जिन्ना एक इंच भर भी अपने स्थान से टस से मस न हुआ। और यह अगरेज़ो के कौशल और कूटनीति का चरम विकास कि उसने कांग्रेस के द्वारा जो राजनैतिक आधारो पर और सांस्कृतिक आधारो पर भी हिन्दू मुस्लिम एकता की प्रचारक और समर्थक थी, हिन्दू मुस्लिम द्विराष्ट्र सिद्धान्त स्वीकार करा लिया। कांग्रेस के द्वारा विभाजन स्वीकार करा लेने के बाद तत्काल ही अगरेज़ो ने भारत को छोड दिया और दुनिया ने देख लिया कि मानव के इतिहास मे अनहोनी घटना हुई। साठ लाख स्त्री-पुरुषो का अयाचित, अकल्पित अतर्कित महानिष्क्रमण हुआ। और लगभग एक करोड प्राणियो के रक्त से पृथ्वी ने स्नान किया। बडे से बडे भयानक महायुद्ध भी ऐसे भयानक परिणाम नही लाये।

आज भी भारत और इस्लाम यह प्रश्न वैसा ही महत्वपूर्ण और उलझन से भरा हुआ है जैसा कि उस समय था जब अंग्रेज़ भारत को छोड गये थे। लाखो आदमियो के खून, कत्ल, अग्नि और ध्वंस का उस पर कोई असर नही पडा है।

---